caught up and it preaches a lofty ideal. The author is singularly free from communal bias and has a progressive outlook on life. A novel like 'Insan' is of high educational value."

इन्सान उपन्यास भारत की नवचेतना का इतिहास है जिसमें भारत विभाजन से आज तक होने वाली उथल-पुथल पर साँकेतिक रूप से कलाकार के नाते प्रकाश डाला गया है। 'इन्सान' में भारत की राजनीतिक परिस्थितियों की पृष्ठभूमि पर इसके पात्र केवल उस समय तक चलते हैं जब तक कि कोरिया-युद्ध के एक भयंकर विश्व व्यापी महायुद्ध में परिणित होने की सम्भावना सामने नहीं आती।

कोरिया युद्ध के छिड़ जाने से विश्व की राजनीति ने पल्टा खाया और रंगे हुए सियार अपने वंश को न छुपा सके। अमरीका की चालें विश्व पर खुल गईं। भारत को इसी समय एक बड़े भारी अन्न-अकाल का सामना करना पड़ा और उसने विश्व के सभी देशों के सम्मुख अपनी कठिन परिस्थिति को मानवता के नाते रखा। भारत की इस कठिन परिस्थिति में अमरीका ने दबा कर भारत की विदेशी नीति पर छा जाना चाहा परन्तु पं० जवाहर लाल नेहरू ने भारत की आन को पेट के ऊपर बलिदान नहीं होने दिया। इस अवसर पर रूस और चीन ने अपना मित्रता का हाथ भारत की ओर बढ़ाया और भारत ने सहर्ष उनका स्वागत किया। जब समस्त विश्व की सहानुभूति भारत की ओर झुकी तो अमेरिका को भी लज्जा आई और उसने भी भारत को अन्न दिया। भारत ने उसे भी सहर्ष स्वीकार किया परन्तु अपनी नीति पर बल नहीं आने दिया।

मेरा 'इन्सान' अभी अधूरा है। इसका दूसरा भाग 'इन्सान के बाद' पाठकों के सम्मुख आने वाला है, जिसमें कोरिया

caught up and it preaches a lofty ideal. The author is singularly free from communal bias and has a progressive outlook on life. A novel like 'Insan' is of high educational value."

इन्सान उपन्यास भारत की नवचेतना का इतिहास है जिसमें भारत विभाजन से आज तक होने वाली उथल-पुथल पर सांकेतिक रूप से कलाकार के नाते प्रकाश डाला गया है। 'इन्सान' में भारत की राजनीतिक परिस्थितियों की पृष्ठभूमि पर इसके पात्र केवल उस समय तक चलते हैं जब तक कि कोरिया-युद्ध के एक भयंकर विश्व व्यापी महायुद्ध में परिणित होने की सम्भावना सामने नहीं आती।

कोरिया युद्ध के छिड़ जाने से विश्व की राजनीति ने पल्टा खाया और रंगे हुए सियार अपने वंश को न छुपा सके। अमरीका की चालें विश्व पर खुल गईं। भारत को इसी समय एक बड़े भारी अन्न-अकाल का सामना करना पड़ा और उसने विश्व के सभी देशों के सम्मुख अपनी कठिन परिस्थिति को मानवता के नाते रखा। भारत की इस कठिन परिस्थिति में अमरीका ने दबा कर भारत की विदेशी नीति पर छा जाना चाहा परन्तु पं० जवाहर लाल नेहरू ने भारत की आन को पेट के ऊपर बलिदान नहीं होने दिया। इस अवसर पर रूस और चीन ने अपना मित्रता का हाथ भारत की ओर बढ़ाया और भारत ने सहर्ष उनका स्वागत किया। जब समस्त विश्व की सहानुभूति भारत की ओर झुकी तो अमेरिका को भी लज्जा आई और उसने भी भारत को अन्न दिया। भारत ने उसे भी सहर्ष स्वीकार किया परन्तु अपनी नीति पर बल नहीं आने दिया।

मेरा 'इन्सान' अभी अधूरा है। इसका दूसरा भाग 'इन्सान के बाद' पाठकों के सम्मुख आने वाला है, जिसमें कोरिया

बिल विरोधक मंडल' की स्थापना करता है, स्वामी ज्ञानानंद जी को बनारस से बुलवाते है, उनका बनारस का संस्कृत-विद्यालय बन्द करा देता है, उन्हें अपने हाथ की कठपुतली बनाकर प्रचार प्रारम्भ करता है, एक दैनिक पत्र निकाल डालता है, स्वामी जी को जेल भिजवा देता है और स्वयं निर्लिप्त कमल की भाँति आनन्द की बंसरी बजाता हुआ वकील साहेब की नव-विवाहिता पत्नी पर डोरे डाल कर उसे प्रगति-शील बनाता है और पति को त्याग कर स्वतंत्र होने की अनुमति देकर अन्त में उसे उड़ा ले जाने में सफल हो जाता है। उसे उड़ाने में वह ठाकुर राजबहादुर सिंह जो कि भारतीय संसद के मैम्बर हैं उनका प्रयोग करता है और अन्त में उनका तथा सेठ गूदड़मल जी का उल्लू बनाकर अपना स्वार्थ सिद्ध कर लेता है। 'हिंदू-कोड-बिल विरोधक मंडल' के मंत्री-पद को त्याग कर काँग्रेस के फ़ोल्ड में आ जाता है परन्तु वहाँ पर आचार्य किशनचन्द जी के सामने दाल न गलती देखकर तुन्त ही सोशलिस्ट पार्टी में चले जाने का निश्चय कर लेता है और सेठ गूदड़मल जी पर वकील साहेब की पत्नी का जाल बिछा कर ऐंठे हुए रुपये से एक दैनिक पत्र निकाल डालता है। शहर भर में अपने नाम की धूम मचा देता है। इस प्रकार गिरगिट की भाँति रंग बदलने वालों की आजकल भारतीय राजनीति में कमी नहीं है। मंत्री संकटानंद के अतिरिक्त स्वामी ज्ञानानंद, सरोज, ब्रह्मचारी आनंद प्रकाश, वकील साहेब और वकील साहेब की पत्नी सभी पात्र इस उपन्यास में पूर्ण रूप से विकसित किए गए हैं। स्वामी ज्ञानानंद जी अपने को भारतीय संस्कृति का सबसे बड़ा संरक्षक समझते हैं और संस्कृत के प्रकांड पंडित तो वह हैं भी। चाणक्य की कूट नीति के ग्रंथ उन्होंने पढ़े हैं और जिन दिनों काँग्रेस के नेता सन् १९४२ में जेलों में सड़ रहे थे उन्होंने एक महान यज्ञ किया था।

यह यज्ञ बहुत सफल रहा था और स्वयं भगवान भी उसे देख कर बरस पड़े थे। जब भारत स्वतंत्र हुआ और अंतर्कालीन सरकार बनी तो पं० जवाहरलाल जी ने सभी पार्टियों के नेताओं को मिलाने का प्रयत्न किया परन्तु स्वामी ज्ञानानंद जी के पास कोई सूचना नहीं भेजी। इस अपमान को सहन करना स्वामी ज्ञानानंद जी के बस की बात नहीं थी। मंत्री संकटानंद जी का निमंत्रण पाते ही वह अपना विराग से देहली आ पधारे और हिंदूकोड बिल का विरोध करने में जी जान से लग गए। बाद में उनकी क्या दशा हुई इसका चित्रण यहाँ देना कठिन है।

'अन्तिम चरण' उपन्यास में सामाजिक तथा राष्ट्रीय दोनों ही प्रकार की रूढ़ियों का खंडन किया गया है और अन्त में जनता की शक्ति का प्रदर्शन भी पाठकों के सम्मुख आता है। उपन्यास में समस्याएँ हैं और उनके सुझाव भी। विशेष बल पात्रों के चित्रण पर ही दिया गया है और जहां तक भी सम्भव हो सकता है पात्रों के जीवन और उनके रहस्यों को विकसित करने में कोई कसर उठाकर नहीं रखी गई।

लगी है और वह यों ही न तो क्रान्ति के नारे लगाने वालों के पीछे पागल होकर दौड़ सकती है और न धर्म की दुहाई देने वालों के पीछे ही। जनता उन्हीं के पीछे जाएगी जिनपर उन्हें विश्वास होगा और जिन्हें वह इस योग्य समझेगी कि वह उसका पथ-प्रदर्शन कर सकेंगे। गत इतिहास और वर्तमान परिस्थित जनता के सम्मुख है। वह उसे भुला कर नहीं चलेगी। वह अपनी स्वतंत्रता को भी अपने हाथों से नहीं जाने देगी और जो पार्टी भी उसकी स्वतंत्रता को हड़प करके उसे कुचलने का प्रयत्न करेगी वह उसकी बेवक़ूफ़ी उसे खोल कर समझाएगी और यदि समझाने का भी उसपर कोई असर नहीं होगा तो वह अपनी दी हुई शक्ति को उसके हाथों से छीन लेगी। मुँह में राम बगल में ईंट रखने वाले स्वार्थी समुदाय को सचेत हो जाना चाहिए अन्यथा उसकी दशा मंत्री संकाटानन्द के समान ही होगी।

इस प्रकार मैंने अपने उपन्यासों में विशेष रूप से राजनीति के ही विस्त्रत क्षेत्र को चुना है और उसी की झाँकी कुछ पात्रों का निर्माण करके प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया। पाठक मेरे समालोचक हैं। वह जैसा चाहें इन्हें समझें अच्छा या बुरा कुछ कहने के लिए मैं उद्यत नहीं।